'सविग्ना०' इति—जो मोक्ष के अभिलाषी हैं, सर्वदा लोगों को धर्मोपदेश देते रहते हैं, आगम के रहस्य को जानते हैं, द्रव्य क्षेत्र काल और भाव को देखकर क्रिया करते हैं, शुद्ध मार्ग-अर्थात् जिनमार्ग को प्रकट करने में सर्वदा सावधान रहते हैं, तथा जिन्होंने मिथ्याप्रवादों को दूर करदिये हैं, एव जो नियम-अभिग्रह, उपशम, दम-इन्द्रियविजय, औचित्य-योग्यता, गाम्भीर्य, धैर्य, स्थैर्य, औदार्य, आर्यचर्या-सत्पुरुषोचित प्रवृत्ति, विनय-अभ्युत्थानादि, न्याय, दया, धर्मक्रिया, इन में आलस्याभाव-उद्यतपना और सरलता आदि गुणों से पवित्र हैं, ऐसे जो जिनशासन के सत्साधु हैं वे तो सर्वदा वन्दनीय हैं ॥ ३७ ॥

अब ग्रंथकार जिन भगवान को वन्दन करते हुए चक्रस्थापनासे स्वनामगर्भित काव्य कहते हैं—

'विभ्राजिष्णु०' इति—अपने अतिशयों से शोभायमान, अहङ्कार एव कामसे सर्वदा रहित, सिद्धान्त की आज्ञा के उल्लङ्घन का निषेध करनेवाले, केवलज्ञानद्वारा लोकालोक के प्रकाशक होने से सूर्यसमान, श्रेष्ठ शरीर की कान्तिरूप चन्द्रिका के द्वारा चन्द्रमा के समान शीतल कान्तिवाले, असुर नर और इन्द्र से प्रशसित, पापको नष्ट करनेवाले, दम्भ-( कपट-माया ) के लिये शत्रुसमान, विद्वानों को अपनी सुन्दर वाणीद्वारा स्याद्वाद के आनन्दसे आनन्दित करनेवाले, ऐसे जो जिन भगवान हैं उनको मैं वन्दन करता हूँ, यह काव्य 'चक्रबन्ध' काव्य है। ग्रन्थकारने इसमे "जिनवल्लभेन गणिनेद चक्रे" (जिनवल्लभगणिने इस को बनाया है) इस वाक्य को अपनी काव्यरचना चातुरी के प्रभावसे काव्यान्तर्गर्भित कर दिया है ॥ ३८ ॥

'जिनपति०'—इति-विषयलोलुप, साधुवेषधारी और भस्मग्रहरूप, म्लेच्छराज के सैन्यसमान जो ये चैत्यवासी लोग हैं, इन चैत्यवासियों से इस पञ्चम काल (आरा) के कारण जिनेन्द्र का मतरूप दुर्ग(किल्ला) आक्रान्त हो गया है अर्थात् भस्मकग्रह के सैन्यरूप इन चैत्यवासियोंने जिनेन्द्र मतरूप दुर्ग पर आक्रमण कर लिया है, इसी लिये इस समय ये लोग अपने वशवर्ती श्रावकों के लिये हमको छोडकर "अन्यत्र कहीं नहीं जाना" इस प्रकारकी शृङ्खला समान अपने गच्छ की मर्यादा को स्वार्थ-सिद्धि अर्थात् अपना पेट भरनेके लिये विस्तारित किये हुए हैं ॥ ३९ ॥

'सम्प्रत्य०'—इति-इस समय-इस पञ्चम आरा में हीनाचारी चैत्यवासियों के कुमह का शरीर अप्रतिम अर्थात् अनुपम बलशाली हो रहा है, भस्मग्रहरूप म्लेच्छ

राज के सैन्य दिनानुदिन बढते ही जा रहे है। दुष्ट असंयतियों की पूजारूप दशम आश्चर्य प्रतिदिन अधिक से अधिक रूप में बलिष्ठ हो रहा है, मोहनीय-कर्मरूपी राजा के वे पूर्वोक्त सैन्य चारों और फैलकर अपना अधिकार जमा बैठे है। ऐसे समयमें यदि हमारे मुंहसे 'सदागम-शुद्धमार्ग' यह शब्द भी निकल जाता है तो मोहनीय कर्मरूपी राजा की आज्ञा में सदा तत्पर रहनेवाले आजकल के लोग हमारी कदर्थना-बेहालात-करडालते है ॥ यह संसार नगर है, मोहनीय कर्म इसका राजा है, कुसङ्घ इस राजा का सैन्य है, भस्मग्रह महा-सामन्त-महामन्त्री है, और दुष्ट असंयतियों की पूजारूप दशम आश्चर्य उसका दूसरा सामन्त है ॥ ४० ॥

## ॥ इति श्रीजिनवल्लभसूरिविरचित सङ्घपट्टक का हिन्दी भाषानुवाद सम्पूर्ण ॥

---

## श्री जिनदत्तसूरि ज्ञानभंडार के प्रकाशन ।

गणधरसार्धशतक ।
( अंतर्गतप्रकरणम् ) ।
जयतिहुअणवृत्ति ।
दिवालीकल्पः ।
प्रश्नोत्तरसार्धशतकम् ।
विशेषशतकः ।
संदेहदोलावलीवृत्तिः ।
पंचलिंगिप्रकरणम् ।
चैत्यवंदनकुलकवृति:(त्तिः)
अनुयोगद्वारसूत्रमूलं ।
कल्पद्रुमकलिकाभाषांतरम् ।
संवेगरंगशाला ।
श्रीपालचरित्र प्राकृत-भाषांतर ।
द्वादशपर्वव्याख्यानभाषा ।
जीवविचारादि प्रकरणभाषा ।
कल्याणमंदिरस्तोत्रटीका ।
भक्तामरस्तोत्रटीका ।
द्वादशकुलकविवरणम् ।
षट्स्थानप्रकरणम् ।
धन्यशालिभद्रचरित्रम् ।
धन्यचरित्रम् ।
सामाचारीशतकम् ।
कल्पसूत्र-कल्पलताव्याख्या ।
प्राकृतव्याकरणं ।
विधिमार्गप्रपा ।
सप्तस्मरणटीका ।
गाथासहस्री ।
अतिमुक्तकमुनिचरित्रम् ।
गणधरसार्धशतकलघुवृत्तिः ।
कल्पद्रुमकलिकाटीका ।
पुण्यसारकथानकम् ।
चर्चर्यादि ग्रन्थत्रयी ।
जैन धातुप्रतिमा लेख ।
प्राचीन हिंदी पद्य संग्रह ।
वीशस्थानक तप विधि ।
रणसिंह चरियम् ।